दिगम्बर शास्त्रोंके सिवा दूसरे शास्त्र देखे भी नहीं।

श्वे०–कैसे देख सकते हो, आपको तो दूसरे शास्त्र देखने मात्रसे सम्यक्त्व चला जानेका बड़ा भय रहता है, परंतु सोचिये कि, अपना सो ही सच्चा इसमें सम्यक्त्व है, या सच्चा सो ही हमारा इसमें सम्यक्त्व है?

दि०–अच्छा यह बात तो ठीक है, लेकिन मुनिको वस्त्र, पात्र, डंडा वगैरह रखना और पौषधशाला उपाश्रय आदि वस्ती में रहना यह तो परिग्रह है या नहीं?

श्वे०–मुनि दो प्रकारके होते हैं, स्थविरकल्पी, और जिनकल्पी जिन कल्पी भी जो लब्धि धारी होते थे, वे वस्त्र नहीं रखने पर भी नग्न विकार रूप नहीं दीखते थे, और कर पात्रसे आहार करते थे तो भी उन्होंके हाथसे तीलमात्र भी नीचे नहीं गीरता था, वैसे वस्त्र रहित कर पात्र लेने वाले लब्धि धारी ही रहते थे, सब नहीं, परंतु स्थविरकल्पी को तो चौदह उपकरण रखना शास्त्रमें कहा है।

दि०–ओघा मुहपत्ति, वस्त्र, पात्र, रखनेसे तो परिग्रह लगता है सो त्यागी होकरके कैसे रख सकते है?

श्वे०–जैसे आपके मुनि त्यागी होकर कमंडल, मयुर पिच्छी आदि रखते है वैसे ही समझ लीजिये।

दि०—दिगम्बर मुनि तो पिच्छी जीव रक्षाके लिये और कमण्डल शौचके लिये ही रखते है, इससे मुर्छा नहीं होनेसे परिग्रह नहीं लगता।

श्वे०—श्वेताम्बर मुनि भी उपकरणों पर मूर्छा नहीं करते हैं, केवल संयम निर्वाह के लिये ही रखते हैं, इस लिये उनको भी परिग्रह नहीं लगता, कमण्डल पिच्छीवत्; यदि विना ममत्वके परिग्रह कहा जायतो दिगम्बर मुनिको शरीर का भी परिग्रह कहना पडेगा।

दि०—मोरपिच्छी रखना तो अच्छा है, परन्तु ओघा तो उँनका होनेसे अशुद्ध है, अशुभ क्रियाके वक्त उनी कपड़ा काम में लाया जाता है।

श्वे०—मयूरपिच्छी भी तो पञ्चेन्द्रिय जीवोंकी पूंछके बाल है फिर उनको शुद्ध क्यों समझना मयूर पिच्छीमेंसे रसायनिक लोग प्रयोगसे सोना भी निकालते हैं, इससे तो कनक कामिनीके त्यागी ऐसे दिगम्बर मुनिको ऐसी सुवर्ण वाली चीज़ पास रखने से गुप्त परिग्रह लगेगा, इसलिये उँनी रजोहरण रखनाही उचित है, और उँनके वास्ते तो प्राणियों का रक्षण किया जाता है लेकिन मयूर पूच्छ किस तरह नीकाली जाती होगी, इसका विचार करना चाहिये, क्योंकि

प्रथमके वक्तमें सैंकड़ों, हजारों मुनि होते थे, उन सबको मयूरकी पिच्छी होवे, तो इतनी पिच्छीयोंके वास्ते पैसेके लोभसें हिंसक लोग द्वारा हिंसा होनेका सम्भव है, तथा रेशमको शुद्ध मानकर मंदिरोंमें शास्त्रोंके बन्धन ओछार तथा चामरादि बनानेमें उपयोग करते हो, परन्तु अब तो सारी दुनियां जानती है कि रेशम केवल कीडोंकी हिंसासे ही बनाया जाता है, और अभी तो इस कामके लिये कितने कारखाने खुल चुके हैं जो कि कीड़ों को पालना, खिलाना बडे करना, और उबलते हुए पानी में डालकर उनमेंसे रेशम निकालना आदि काम करते हैं, ऐसी अशुद्ध चीज क्यों शुद्ध समझते हो ? इससे तो उन ही अच्छी है, शास्त्रों में रत्नकम्बलका वर्णन आता है, शालें वगैरह उनकी ही बनाई जाती है, यदि बालोंकी बनी हुइ अशुद्ध मानोंगे, तो चौपायोंका गौबर कि जिससे चौका लगाते हो, और कंडे पर रसोइ बनाते हो, उस वक्त उनको आपलोग क्यों अशुद्ध नहीं मानते, इसलिये यह आपका तर्क अयोग्य और युक्तिसे रहित हैं ।

**दि०**—मयूरकी पांखें सुगमतासे मिलजाती है, परन्तु उन भेड़ोंके शरीर परसे कतरी जाती है ।

श्वे०—उँन साधुओंके लिये नहीं कतरी जाती इसलिये निर्दोष मिल सक्ती है परन्तु मयूर की पांखें इतनी नहीं मिल सकती इसलिये उँनको ही शुद्ध मानना चाहिये, आपके काष्ठासंघ-वाले तो चमरी गायके बालोंकी पिच्छी रखते हैं, वह भी अयोग्यही है, कठिन होनेसे जीव रक्षा नहीं हो सकती ।

दि०—पात्र क्यों रखते हैं, गृहस्थके घर परही आहार करें तो इतने पात्र और उपकरण रखनेका परिग्रह तो न लगाना पड़े।

श्वे०—गृहस्थके घर मुनिको आहार करना योग्य नहीं, एकान्त बैठकरही आहार करना सत्पुरुषों का आचार है। और लब्धिधारी मुनिके बिना करपात्रमें आहार करनेसे हिंसाका कारण होता है ।

दि०—हिंसा होनेका क्या कारण है सो बतलाइये ?

श्वे०—सुनिये, हमारे यहां कहा है कि एक मुनि आहार लेने गये वहीं आहार देते हुए भुमिपर बुंद पड़नेसे, मुनि आहारं न लेते हुए पीछे चले गये, तब गृहस्थके मनमें आया कि साधु मेरे वहांसे जरासी बातपर आहार न लेकर ऐसेही पीछे चले गये यह अच्छा नहीं हुआ, फिर थोड़ी देरके बाद उस बुंद पर चिंटी लगी, चिंटीके ऊपर कंसारी लगी, उसपर छिपकली ( वसूमरी ) लगी, उसके पीछे बिल्ली लगी,

उसको देखकर कुत्ते झपटे, तो फिर दूसरा कुत्ता वह कुत्तासे लड़ने लगा, उनको छुड़ाते हुए दो नौकर सिपाहियोंके परस्पर तकरार होनेसे हथियार तक चलनेकी नौबत पहुंची, तब मालिकने बीचमें आकर उन दोनों को जुदे किये, और विचारने लगा कि मुनिके लिये ४२ दूषण टालकर आहार लेना कहा है, सो सत्य है, हमारी गलतीसे हमने उस बुंद को नहीं पूंछा तो यहां तक बात वन गई; तो जो मुनि लोग बिना लब्धि करपात्र आहार करते हैं उसमेंसे उस स्थानमें कितना गिरता होगा सो विचारीये ?

दि०—हमारे मुनि अंतराय पालते हैं वैसे क्या आपके भी मुनि अंतराय पालते हैं ?

श्वे०—आपके यहां अंतराय कहते हैं, उसी तरह हमारे यहां दूषण कहते हैं, परन्तु फरक इतनाही है, कि दिगम्बर दूसरी तरहसे मानते हैं, और श्वेतांबर दूसरी तरह से,

दि०—हमारे यहां तो ३२ प्रकार का अंतराय कहा है।

श्वे०—हमारे यहां तो १६ दूषण आहार लेने वाले मुनिसे, १६ दूषण आहार देनेवाले गृहस्थसे, और १० दूषण दोनों ही से साथ लगता है, यह ४२ दूषण है, श्वेताम्बर मुनि अभिग्रह कहते हैं, उन्हींको दिगम्बर लोग अंतराय कहते

हैं, परन्तु दूषण और अभिग्रह भिन्नही है, आपका माना हुवा अंतरायसे स्वामी समन्तभद्राचार्यको भस्मक रोग हुआ इस वास्ते हमारे माने हुए दूषणही ठीक है आपने कहा हुआ ३२ अंतराय ठीक नहीं, यह अधिकार इस तरह है।

आपके मुनि श्री समन्तभद्राचार्य एक समय आहार लेने के वास्ते श्रावकके व्हां गये, वहां पर एक बिल्लीको आती देख कर श्रावकने विचार किया कि यदि बिल्ली आहार करते समय यहां आवेगी, तो मुनिको अंतराय होगा, ऐसा विचार कर श्रावकने बिल्लीको एक मकानमें बंदकर दी, बाद में मुनिराज आहार पानी करके गये, पीछे श्रावक बिल्लीको निकालना भूल गया, इससे वह बिल्ली उसी बंद मकानमें विना अन्न पाणीके कारण मर के व्यन्तरी हुई, और पूर्वका वैर याद आनेसे मुनिमहाराजके शरीरमें भस्मव्याधि उत्पन्न करदी, इससे मुनिको बहुत विटं बना सहनी पड़ी।

दि०—हमारे मुनि तथा त्यागी भी अभिग्रह तो करते हैं।

श्वे०—आपके मुनि तो इस कालमें प्रायः है ही नहीं, और त्यागी अभिग्रह करते हैं, लेकिन स्त्री पुरुषका छेडा बंदा हुआ हो तथा स्त्रीके दोनों स्तन नंगे हों, बालकको दूध पीलाती हो, वगैरह अनुचित अभिग्रह धारते हैं, सो उचित नहीं

दि०-आपके मुनि घर घरकी भिक्षा लाते हैं उसमें कई चूल्हे का दोष लगता है इससे तो एकही घर आहार कर लेना ठीक है ताकि एकही चूल्हेका दूषण लगे ।

श्वे०—हमारे मुनि घर घरका निर्दोष आहार ग्रहण करते हैं उसी का नाम गोचरी है, आपके त्यागीजीके लिये तो घर २ स्नान करके मिट्टी तथा सचित पानीसे चौकी लगाना, और उसी वक्त अनाज वगैरहको पीसके रसोई बनाकर तथा मन्दिर वगैरहके छत्र चामर तथा कलश आदि उपकरण लाकर अभिग्रह पूर्ण करानेकी इच्छा से खडे रहते है, देखिये, एकही घर आहार करनेसे कितना बड़ा आरम्भ होता है?

दि०-इसीलिये हम इन्हींको ग्यारह पडिमाधारी त्यागी श्रावक कहते हैं मुनि तो इसकालमें होना मुश्किल है ।

श्वे०—तो फिर त्यागीको ऐसा नहीं करना चाहिये कि जिससे ऐसा आरम्भ होवे ।

दि०—यह बात तो हमारे दिलमें बहुत दिनसे थी कि ऐसा घर २ आरम्भ करना ठीक नहीं, खैर, अभी तो यहां साधुओंकी बात चलती है, वे लोग तो शुद्ध आहार जैन गृहस्थके घर जहां देखे वहां ही करलेते हैं, परन्तु अभी ऐसा साधु भी नहीं है और शुद्ध आहार भी नहीं मिलता।

श्वे०—आपके रत्न करण्ड श्रावकाचारमें तो स्पष्टही लिखा है कि शुद्र भी सम्यक् दर्शन ज्ञान चारित्र युक्त हो तो वह देव समान शुद्ध है, फिर निंदनीय जातिको छोड़ कर निर्दोष आहार मुनि किसी का भी लेवे तो शास्त्र मर्यादासे दूषण नहीं आता।

दि०—हमारे यहां भद्रबाहु चरित्र तथा मोक्ष मार्ग प्रकाश आदि शास्त्रोंमें ऐसा लिखा है कि बारह बर्षका दूष्काल पड़ा उस वक्तसे वस्त्रपात्र धारण करनेवाले श्वेताम्बर मुनिओं का मत निकला।

श्वे०—हमारे शास्त्रोंमें भी कहा है कि स्थविरपुर नगरमें सहस्र मल मुनिने अपने गुरुसे बिरुद्ध होकर व्यवच्छेद हुए जिन कल्पको फिर ग्रहण करके रजोहरण मुहुपत्ति कमण्डल पिच्छी धारण करके केवल दिगम्बरहीके नामसे मत चलाया।

दि०—अरे साहब, अपनी २ सब कहते हैं परन्तु विचार करना चाहिये कि दूष्कालके वक्तमें कुछ फेरफार तो हुआ ही होगा, भिक्षुक लोगोंके भयसे पात्रमें आहार लाने लगे हो तो क्या आश्चर्य हैं ? क्योंकि उस वक्त पेट चीर कर भी आहार निकाल लेते थे, ऐसा भयंकर दूष्काल था।

श्वे०—भिक्षुक लोगोंके भयसे पात्र रखकर आहार लेने लग

गये हो, यह तो नहीं बन सकता, क्योंकि, जो पेट चीर कर आहार निकालें, उनको झोलीमें से छीन लेना क्या मुश्किल था। और गत १९५६ के दूष्कालमें प्रत्यक्ष देखा गया था; इससे तो यह साबित होता है कि रास्तेमें लूट जानेके भयसे उसी वक्तसे पात्रमें आहार लेनेकी शास्त्र मर्यादाको छोड़कर गृहस्थके घरमेंही आहार करनेलगे, ऐसा सम्भव है, और उस वक्तसेही आपके मुनियोंकी यह परिपाटी चली आती है, इससे यह सिद्ध होता है की वह दुष्काल के समयसेही दिगम्बर मत चला।

दि०—आपने तो हमारी तरफही यह बात लगा दी, लेकिन आपके मुनि डंडा रखते हैं, ऐसे डण्डेसे मुनिको क्या प्रयोजन है ? यह तो आहारकी रक्षाके लियेही रखते होंगे, ऐसा मालूम होता है।

श्वे०—डण्डा कई विशेष कारणसे स्थविर कल्पी मुनिको रखना कहा है, शोचिये, मुनि हमेश नवकल्पी विहार करते हैं, रास्तेमें जंगल, नदी, नालें आते हैं, वहां कोई मार्ग बताने वाला नहीं मिलता, ऐसी अवस्थामें डण्डेसे पानीका गहरापन माप लेते हैं, और गले तक पानी गहरा होवे तो पार उतरते हैं, नहीं तो पार जाती हुई नावमें बैठकर नदी उतरते हैं,

उनको परिग्रह नहीं समझते हो वैसे हमारे मुनिके लिये भी समझो ।

दि०—वस्त्र रहित ( दिगम्बर ) होनेसे ही मुक्ति होती है, ऐसा हमारे आचार्यों का कथन है ।

श्वे०—वस्त्र रहितको ही मुक्ति होती तो कोई २ भिक्षुक, तथा पशु भी वस्त्र रहित होते हैं सो उन प्राणियोंकी भी मुक्ति होजाना चाहिये ।

दि०—इन्होंने तो ममताका त्याग नहीं किया, इस वास्ते व्रत-धारी त्यागी नग्न होवे, तबही मुक्ति हो सक्ती है ।

श्वे०—तो श्वेताम्बर क्या कहते हैं ? मूर्छा वही परिग्रह है, इस वास्ते मूर्छा रहित दिगम्बर चाहे श्वेताम्बर सर्वज्ञकी आज्ञा युक्त (सम्यक् दर्शन, ज्ञान, चारित्र सहित ) निर्म-मत्व, पंच महाव्रतके पालक, पांच सुमति तीन गुप्ति युक्त हो उन्हींकी ही मुक्ति हो सकती है, उनको कोई रोक नहीं सकता । बिना पात्रके स्थविर, गुरु, बाल, ग्लान, वृद्ध साधु की तबीयत तन्दुरस्त न रहें तब उनकी वैयावच्च ( सेवा ) कैसे कर सकता है, कर्मवशात् कोई मुनिको व्याधि होवे अथवा पांवमें नारू (वाला ) आदिकी तकलीफ हो जाने से न चल सके, तब वह ग्लान मुनि आहार भी न लें ।

बिना पात्र ऐसे समयमें कैसे कार्य चल सकता है।

दि०-हमारे भद्रबाहुचरित्र, मोक्षमार्ग प्रकाश आदि ग्रंथोंमें तो प्राचीन दिगम्बर स्वरूपही मुनिका कहा है, और अन्य मतावलंबियोंके शास्त्रमें जैन मुनियोंको दिगम्बर विशेषण देकर लिखा है, इस कारणसे दिगम्बर मतकी प्राचीनता और श्वेताम्बरोंकी अर्वाचीनता ज्ञात होती है, और इस विषयमें तात्या नेमिनाथ पांगलेने भी एक छोटी सी पुस्तक लीखी है, उसमें भी बहुतसे प्रमाण दिये हैं और आपके कल्पसूत्रमें भी महावीर अचेलही विचरे है ऐसा लिखा है।

श्वे०—आपके कहे हुए उपरोक्त तीनों पुस्तकें हमने देखी है उनमें कुयुक्तियोंके सिवाय एक भी सत्यपूर्ण प्रमाण नहीं दिया गया।

दि०—वाह, साहब इन पुस्तकोंमें तो अच्छे २ प्रमाण दिये हैं, इससे क्या आप नये प्रमाण देंगे।

श्वे०-नये प्रमाणकी क्या जरूरत है प्राचीन प्रमाण ही बहुत है अन्य मतियोंके शास्त्र जैन धर्मसे विरुद्ध होनेके कारण अप्रामाणिक होते हुए भी आप उनकाही प्रमाण चाहते हो तो शिवपुराणमें जैन मुनियोंको श्वेताम्बरही के नामसे संबोधित

किया है, तथा जैन मुनि धर्मलाभ देते हैं ऐसा कहा है, दिगम्बर मुनि तो धर्मवृद्धि कहते हैं, कोई जगह जिनकल्पी मुनिकी अपेक्षासे दिगम्बर कहे तो इससे सबही मुनि दिगम्बर थे ऐसा नहीं हो सकता, तथा त्यागी की अपेक्षासे दिगम्बर नामसे संबोधित किया हो इससे वस्त्र रहितही थे ऐसा सिद्ध नहीं होता क्योंकि वर्तमानमें भी निर्धनको नंगा कहनेका रिवाज है, और वह वस्त्र रहित तो नहीं होता है, वैसेही यहां भी समझना चाहिये, इस विषयमें तात्या नेमिनाथ पांगलेकी पुस्तकके प्रत्युत्तरमें हमारे **मुनिराज श्रीविद्याविजयजी** तथा **यतिवर्य्य श्री बालचंद्रजीने** प्राचीन श्वेतांबर अर्वाचीन दिगंबर नामकी पुस्तकोंमें प्रबल युक्तियोंसे सप्रमाण श्वेताम्बरमतको प्राचीन सिद्ध कर दिया है।

**दि०**—और क्या प्रमाण है, कहिये? हम भी तो समझ लेवें।

**श्वे०**—दिगम्बरोंके शास्त्रोंमें जगह २ श्वेतांबरोंकी निंदा आती है इससे भी साबित होता है कि आपके शास्त्र बननेसे पहलेही श्वेताम्बर मत विद्यामान था यदि न होता तो खंडन किसका और कैसे करते, क्योंकि पिताका विवाह पुत्र नहीं देख सकता।

**दि०**—श्वेतांबर शास्त्रोंमें यदि दिगम्बरों का खण्डन नहीं है,

तब तो श्वेतांबर शास्त्र नये ही सिद्ध होंगे ।

श्वे०—श्वेतांबरोंके द्वादशाङ्गी आदि मूल सूत्रोंमें दिगम्बरकी कोई जगह बात नहीं आती, तथा खण्डन भी नहीं आता, और दिगंबरमतकी सर्वार्थसिद्धिटीका भाष्य वचनिकामें शुरूमें ही श्वेतांबर ग्रंथोंकी बाबतमें लिखा है कि वीर निर्वाण पीछे ९८० वर्ष गये बाद देवर्द्धिगणिक्षमाश्रमणने वल्लभी नगरीमें (श्वेतांबर) नवीन शास्त्ररच लिये, परन्तु किसी के कथन मात्रसे नवीन नहीं हो सकते ।

दि०—हमारे यहां शास्त्रोंमें लिखा है कि श्वेतांबर मतवालोंने सूत्र नवीन रच लिये हैं इसलिये अप्रामाणिक है, तो धवल, जयधवल, गोमठसार आदिकाही श्रधान करो ।

श्वे०—धवल, जयधवल, महाधवल, ये ग्रंथोंका तो नामही लिया जाता है, क्योंकि न तो ये ग्रंथ कहीं दिख पड़ते हैं और न उन पर कोई टीका भाष्य वगैरह है, ग्रंथ मूल कोई जगह होंगे तो कर्णाटक भाषामें होंगे, इसवास्ते उपयोगमें नहीं आते हैं, ऐसा आपही लोगोंका कहना है, तो फिर विचारना चाहिये कि ये ग्रंथ किस आधार पर बने हैं, और उनमें क्या रहस्य है, दूसरी बात यह कि, उपरोक्त ग्रंथकी रचना वावत तुम्हारे चर्चासमाधान नामा ग्रंथमें लिखा

है कि वीर निर्वाण बाद ६८३ वर्ष गये धरसेन मुनि गिरनार की गुफामें थे, उन्होंने अपनी आयुषकी पूर्णता होनेवाली ज्ञान करके भूतबलि, पूष्पदन्तनामा साधुको बुलाकर ज्ञान पढ़ाया, और उन्होंने उपरोक्त ग्रंथ बनाये, उस वक्त १२ अङ्ग का विच्छेद होगया था, और मूल संघकी पट्टावलीमें लिखा है कि श्रीवीरनिर्वाण पीछे ६१४ वर्ष गये बाद धरसेनाचार्य हुए, और उनका वर्तमान काल २१ वर्षका है, तब ६३५ वर्षमें धरसेनाचार्य का देहपात हुआ, तो फिर ६८३ में गीरनारकी गुफामें धरसेनाचार्य कहांसे आये, और भूतबलि पूष्पदन्तको ज्ञान कहांसे पढ़ाया, क्योंकि उसी पट्टावलीमें लिखा है कि, पूष्पदन्ताचार्य ६६३ में देहसे मुक्त हुए, और भूतबल्याचार्य ६८३ में देहसे मुक्त हुए, तो कहिये, ग्रंथकर्त्ताका क्या ठिकाना रहा, ऐसे ग्रंथकर्ताओं के ग्रंथ कैसे प्रामाणिक और द्वादशाङ्गी के आधार पर लिखे गये माना जाय, सिद्ध बात यही है कि जो श्वेताम्बर मानते हैं वही द्वादशाङ्गी है, और यही प्रामाणिक है।

**दि०**–ग्रंथ तो सुत्रोंके आधारसे बने हैं, परन्तु द्वादशाङ्गी सूत्र काल दोषसे व्यवच्छेद होगया है, इसलिये मौजुद नहीं है, ऐसा हमारे यहां कहते हैं, इसलिये इन ग्रंथों परही

श्रद्धा रखना चाहिये ।

श्वे०—जब द्वादशाङ्गीरूप मूलही न रहा तो शास्त्र रूप शाखा कहां से आई, और किस आधारसे बनी और ऐसे विना सूत्रके आधारके बनाये हुए शास्त्र कैसे प्रामाणिक गिने जावें ? इस वास्ते जो जो श्वेतांबर सूत्र मौजूद हैं, वे सर्व प्राचीन और मान्य हैं, इस शास्त्रकी प्राचीनताको गीतार्थ गुरुसे श्रवण किये बिना कहने मात्रसे आप नहीं मानेंगे, यदि वह शास्त्र आपलोग कोई गीतार्थ गुरुसे सुनें तो सर्वज्ञ कथित गणधरोंके रचे ही प्रतीत होंगे, ईर्ष्यासेही न मानना दूसरी बात है ।

दि०—श्वेताम्बरके माने हुए सूत्रोंमें कई जगह संबंध नहीं मिलता और उनमें दश अछेरे (आश्चर्य) हुए लिखे हैं, यह कथन जैन शैलीसे विरुद्ध मालुम होता है, इस वास्ते दिगम्बर शास्त्रोंमें लिखा है कि देवर्द्धिगणी आचार्य आदिने नये सूत्र रचकर द्वादशाङ्गी के नामसे प्रसिद्ध करदिये हैं, परन्तु प्राचीन द्वादशांगीका तो व्यवच्छेदहो गया है यही ठीक है ।

श्वे०—देवर्द्धिगणी क्षमाश्रमण आदि ५०० आचार्योंने मिलकर वीर निर्वाणके बाद ९८० वर्ष गये द्वादशाङ्गी रची नहीं, परन्तु मुखपाठसूत्रोंको ही शास्त्रारूढ किये शास्त्रलिखनेमें कोई पाठ याद न रहनेसे संबंध न मिला वहां वैसाही लिखकर

केवलीगम्य कह दिया, क्योंकि वे भवभीरु थे, उत्सूत्र प्ररूपणासे डरते थे, इसलिये अपनी बुद्धिसे कोई युक्ति लगाकर नहीं लिख दिया, इसीलिये वे सब ग्रंथ प्रामाणिक और प्राचीन प्रतीत होते हैं, श्वेतांबरोंके शास्त्रोंमें जगह जगह सूत्रोंकी साक्षी तथा पाठ लिखे हैं, लेकिन दिगंबर शास्त्रोंमें कोई जगह सूत्रोंकी साक्षी देखनेमें नहीं आती, देखिये यह कैसा उमदा प्रमाण है।

दि०--क्या दिगंबर आचार्योंने सूत्र पुस्तकारूढ नहीं किये थे? उन्होने भी तो ग्रंथ लिखे थे, उनमें सम्बन्ध क्यों मिलता है?

श्वे--दिगम्बर आचार्योंके लिखे हुए सूत्रही मौजूद न रहे, तो फिर सम्बन्ध मिलता है यह कैसे कह सकते हो? उन लोगों को उत्सूत्रका भय न रहा होगा तबही तो जो बातें पसन्द न आई वो नहीं लिखी होगी, इसीसे अछेरे आदि नहीं माने हैं, परन्तु आपके शास्त्रोंमें भी लिखा है कि इस हुंडा अवसर्पिणीकालदोषसे २४ ही तीर्थंकर समेत शिखर पर मोक्ष न जाते हुए, ४ तीर्थंकर दूसरे स्थानमें सिद्ध हुए, तथा चक्रवर्तिका अपमान नहीं होता है, लेकिन इस काल में हुआ, तीर्थंकर को पुत्री नहीं होती हैं और इस काल में आदिनाथ स्वामी के हुई इत्यादि आश्चर्य मानते हैं। तो फिर अछेरे

बाबतमें क्यों खोटा तर्क करना चाहिये, जो बात अनन्तकाल के पश्चात् आश्चर्यरूपसे हुई हो उसी को अछेरा कहते हैं।

दि०—हमारे गोमठसार तथा त्रैलोक्यसार आदि महान् ग्रंथो में तो बहुत प्रामाणिक बातें लिखी हैं। कहीं भी विरोध नहीं मालूम होता।

श्वे०—तबही तो गोमठसार तथा त्रैलोक्य सारमें स्त्रीको मोक्ष लिखा है। सो आप नहीं मानते हो, गाथा यह है,

वीस नपुंसकवेआ इत्थीवेयाय हुंति चालीसा।
पुंवेआ अडयाला सिध्धा इक्कमि समयंमि॥

[ पाठान्तर समय एगेण सिद्धत्ति ]

जिसका भावार्थ यह है कि नपुंसक २०, स्त्री ४०, पुरुष ४८ मिलकर १०८ उत्कृष्ट एक समय सिद्ध होते हैं, ऐसा स्पष्ट पाठ होते हुए भी क्यों अमान्य करते हो?।

दि०—यह लेख तो कृत्रिम नपुंसक और भावस्त्री के लिये लिखा है, भावस्त्री वह कही जाती है, जो पुरुष होते हुए भी स्त्री होने की इच्छा करे, अर्थात् स्त्री होकर पुरुष के साथ क्रीडा करने की इच्छा करे,

श्वे०—वेदका उदय तो ९ में गुणस्थानहीमें व्यवच्छेद हो जाता है, तब भावस्त्रीपना कहां रहा?

दि०—९ में गुण स्थानमें तो वेदका व्यवच्छेद उदय की अपेक्षा से हो जाता होगा, परन्तु प्रथम जिस पुरुष के परिणाम भाव स्त्रीपने में वर्तते हो, और फिर परिणाम बदलने से मोक्ष की प्राप्ति हो उसको भावस्त्री कहते हैं,

श्वे०—बड़े आश्चर्य की बात है कि भावस्त्री में परपुरुष के साथ काम इच्छा रहते हुए भी ऐसे पुरुष का परिणाम बदल कर मोक्ष की प्राप्ति हो, यह बात समझ से बाहिर है, क्योंकि वेदका उदय नवमें गुणस्थान तक होता है, परन्तु भाव-स्त्रीका मलीन परिणाम होते हुए नवम गुण स्थान की प्राप्ति होनाही असम्भव है, तो यह बात कैसे बन सकती है।

दि०—स्त्री छठवीं नरक तक जाती है, सातवीं नरक ही स्त्रीको नहीं होती, तो फिर मोक्ष कैसे जावे, यह विचारने की बात है, ऐसा पाप नही कर सकती, तो शुभ क्रिया भी इतनी कैसे कर सक्ती है।

श्वे०—अभव्य सातमी नरक जाता है, इसलिये मोक्ष में भी तुम्हारे मानने मुजिब जाना चाहिये, परन्तु नहीं जाता है, क्या यह भी कोई नियम है कि जो पुरुष ४—६ मनका बोझा उठा सके वही पण्डित विद्वान् हो सक्ता है, या बी. ए. एम. ए. एल. एल. बी. पास हो सके, यह बात असम्भव ही है।

पाप पुण्य की बात दूसरी है और निर्जरा की भी बात अलग है, स्त्री परिणामकी धारासे कर्म्मोंका क्षय करे तो उसको मोक्षमें जाते कोई नही रोक सक्ता है, आपके गोप्यसंघी भी स्त्रीको मोक्ष मानते हैं।

दि०—आपके यहां तो मल्लिनाथ १९ वें तीर्थंकरको स्त्री होना कहा है, और हमारे यहां तो द्रव्य स्त्री को चौविश गुण स्थानमें पांच में गुण स्थान से आगे गुण स्थान की प्राप्ति भी नही कहा है।

श्वे०—तीर्थंकर स्त्री वेदमें न होवे, और इस चोविसीमें हुए यह तो हुंडाअवसार्पिणी कालके प्रभाव से अछेरा हुआ ऐसा हमारे यहां कहा है। क्योंकि मल्लिनाथजी के जीवने पूर्व भवमें तीर्थंकर नाम कर्म भी उपार्जन किया था। और सकपट तपस्या करनेसे स्त्रीवेद भी बांध लिया था इसी कारणसे ऐसा बनाव बना, और जब आपके यहां स्त्री को पांचवेही गुणस्थान की प्राप्ति मानी है, तो इस गुणस्थान तक देश-विरति होती है सर्व विरति नहीं, तो फिर चतुर्विधसंघ कैसे हो सकेगा, तब तो आपके मानने मुजब त्रिविध संघ रहेगा।

दि०—स्त्री वस्त्रका त्याग नहीं कर सक्ती है, इस वास्ते स्त्रीको सर्व विरति—साधुपना कैसे हो सकता है? और जहां तक चारित्र ग्रहण न करें वहां तक मुक्ति नहीं हो सकती, इसी कारणसे

स्त्रीको मोक्ष नहीं है, क्योंकि त्यागी बने तो भी स्त्रीको एक साड़ी वस्त्र रखना पड़ता है, परन्तु त्यागी स्त्रीको चौथा-संघ गिनना चाहिये।

श्वे०—आपके मतमें तो त्यागी स्त्रीको परम श्राविका मानी है क्योंकि वह सर्वविरति चारित्रग्रहण नहीं कर सकती, तो फिर उसको श्राविका ही कहना चाहिये, और ऐसा होते हुए भी उसको चौथा संघ मान लेना यह पक्षपात नहीं तो और क्या है, अतः पञ्चमहाव्रत धारन करने वाली स्त्री को साध्वी मानने से ही चतुर्विध संघ कहसकते हो।

दि०—हम तो एकवस्त्र साडी रक्खे, उसको उपचार से साध्वी कहते हैं।

श्वे०—उपचारसे भी जो वस्त्रधारी स्त्रीको साध्वी मानते हो, तो फिर प्रमाणयुक्त वस्त्रादि रखने वालेको साधु क्यों नहीं मानते ?।

दि०—श्वेताम्बर साध्वीयें भी तो साधुके समान कालदोषसे चारित्र की रीति बराबर पालन नहीं करसकती होगी ?।

श्वे०—श्वेताम्बर साध्वीयां शास्त्रकी आज्ञा मुजब वस्त्रादि रखती है पञ्चमहाव्रत पालतीहै, लोच करती है, विहार करती है, ४२ दूषणोंसेरहित आहार लेती है, कोइ प्रकारकी स्वारीपर

नहीं बैठती है, इत्यादि सब बातोंसे शास्त्राज्ञा मुजब वर्तती हैं, फिर चारित्र न पालसके यह कहना केवल पक्षपात ही है।

दि०--हम तो यह जानते हैं कि थोडी उपाधि रखना ही श्रेयः है।

श्वे०—विना उपकरण चारित्र पालन नहीं हो सकता, जैसे विना-पात्र आहार नहीं हो सकता, दिगम्बर शास्त्रों में भी तो पञ्चसुमतिके भेदमें आदान भांडनिक्षेपणा सुमति कही है अगर साधुपात्र न रक्खे तो प्रमार्जना किसकी करे ? ।

दि०—भाण्डोपकरणमें कमण्डल समझना चाहिये।

श्वे०—आपके शास्त्रोंमें राजवार्तिकनामा ग्रंथमें "धर्मोपकरणानाम्" ऐसा छट्ठी विभक्ति का बहुवचन लिखा है, इससे ज्ञात होता है कि कमण्डल अथवा पिच्छी ही नहीं समझना किन्तु उपरोक्त बहुवचन होनेसे ज्यादा उपकरण होना चाहिये इसी वास्ते श्वेताम्बरोंके मन्तव्य मुजब स्थविरकल्पी-मुनिको उपकरण रखना योग्य है।

दि०—आपके शास्त्रोंमें तो गृहस्थ लिङ्गमें भी केवल ज्ञान होना कहा है. सो विना चारित्र ग्रहण किये केवल ज्ञान संभवता नहीं है।

श्वे०—गृहस्थलिङ्गमें होते हुए पूर्वभवमें चारित्रकी आराधना की हो, उस कारणसे भावचारित्र आजानेसे उच्च भावना

भावते हुए किसीको केवल ज्ञान उत्पन्न होवे तो क्या आ-श्चर्य है? "भरतचक्रीवत्"। केवलज्ञान उत्पन्न होते ही देवता उनको मुनिका वेश लाकर देते हैं, केवल ज्ञानहोनेके बाद गृहस्थपनेमें वे नहीं रहते हैं।

दि०—तीर्थंकरमहाराज नग्न रहे थे या वस्त्रधारी?।

श्वे०—तीर्थंकर कल्पातीत थे इस लिये वस्त्र रक्खे या न रक्खे, क्योंकि अतिशयके कारण नग्नविकाररूप नहीं दिखते थे, और दिक्षा समय तो तीर्थंकरोंको इन्द्र देवदूष्य वस्त्र बहेराते हैं नग्न नहीं रहते, और वह वस्त्रभी एक साल से अधिक तीर्थंकरके शरीर पर नहीं रहता है, उसके बाद दूसरा वस्त्र नहीं लेते, परन्तु अतिशयके कारण नग्न विकार रूप नहीं दिखते, इससे तो आपके मानने मुजब वस्त्र रहित दिगम्बरपना सिद्ध नहीं होता।

दि०—तीर्थंकर पीछे नग्न ही रहे थे, ऐसा तो आप कहते हो फिर दिगम्बरमतको प्राचीन क्यों नहीं मानते? भागवतादि अन्य-मतके शास्त्रोंमें भी जैन मुनिको नग्न लिखा है, वह भी प्रमाण है।

श्वे०—जिनकल्पी लब्धिधारी वस्त्र नहीं रखनेसे, अथवा अन्यमत वालोंके शास्त्रोंमें जैन मुनि त्यागी होनेकी अपेक्षासे नग्न

कह दिया होतोभी केवल हठसे एकान्त मार्गका कथन कर दिगम्बर नाम रखकर प्राचीनता सिद्ध करना चाहते हो सो यह बात स्थविरकल्पी मुनिके लिये सिद्ध नहीं हो सकती ।

दि०—क्या श्वेताम्बरोंका भी अन्यतीर्थियोंके शास्त्रोंमें कोई प्रमाण है? हो तो बतलाइये ।

श्वे०—शिवपुराणमें जैनियोंके बाबतमें वर्णन है, उसमें जैन मुनिको श्वेताम्बर तथा धर्मलाभ देते हैं इत्यादि वाक्योंसे संबोधित करके लिखा है, सो धर्मलाभ श्वेताम्बर मुनि कहते है, दिगम्बर मुनि तो धर्मवृद्धि कहते है, और और भी कई जगह श्वेताम्बरोंके साथ शास्त्रार्थ हुआ ऐसा अन्य मतियोंके शास्त्रोंमें लिखा है, जितने श्वेताम्बराचार्य प्रभाविक हुए हैं, उन्होंने अन्यमतियोंके साथ शास्त्रार्थ करके विजय प्राप्त किया है, उतने प्रभाविक दिगम्बर आचार्य हुए ऐसा इतिहाससे भी मालुम नहीं होता, देखिये आर्यरक्षितसूरि, कलिकालसर्वज्ञश्रीहेमचन्द्राचार्य, जगद्गुरु श्रीहीरविजयसूरि, सहस्रावधानी श्रीमुनिसुन्दरसूरि, वादिदेवसूरिमहाराज,वृहदगच्छी श्रीनयरत्नसूरि,श्रीहरिरत्नसूरि, श्रीमान् महोपाध्याय श्रीयशोविजयजी, विनयविजयजी, वृहदगच्छीय श्रीचन्द्रसिंहसूरि, श्रीमद्विजयानन्दसूरि,

महात्मा मुनि मोहनलाल जी, आधुनिक महात्मा शा० वि० जैनाचार्य श्रीविजयधर्मसूरि, आदि तथा महाराजा सम्प्रति, कुमारपाल महाराज आदि राजाओं और विमलशाह मंत्री वस्तुपाल तेजपाल जिन्हों ने आबू पर मंदिर बनवाये, धन्नाशाह शेठ जिन्होंने रानकपुरका भव्य मंदिर बनाया मुर्शिदाबादनिवासी जगत् शेठजीने समेतशीखरजीका उद्धार करवाया इत्यादि आचार्य, मुनि, श्रावक वगैरह श्वेताम्बरोंमें ही हुए है, कि जिन्होंने कई प्रभाविक कार्य करके जैन धर्मका उद्योत किया, तीर्थोंकी रक्षाकी, अन्य तीर्थियोंके साथ शास्त्रार्थ करके विजय प्राप्त कीया, कुमारपाल राजाने बहुत देशोंमें पडह बजवा कर जीव रक्षा का प्रबन्ध किया, अकबर बादशाहको प्रतिबोध करके हीरविजयसूरिजीने तीर्थोंके लिये फरमान पत्र करवाये, जीव दया फैलाई, सो अब भी पर्युषणादिकपर्वोमें पाली जाती है ।

दि०—क्या दिगम्बर आचार्योंने कोई अन्य मतियोंके साथ शास्त्रार्थ करके कोइ विजय प्राप्त नहीं कीया ? और कोइ दिगम्बर राजा आदिक प्रभाविक नहीं हुए ? कि जिससे ऐसा कहते हो ।

**श्वे०**—दिगम्बर आचार्योंने कोई जगह स्याद्वादका आलम्बन लेकर अन्यमतियोंके साथ शास्त्रार्थ करके विजय प्राप्तकी है, लेकिन क्वचित्, तथा कोई २ राजा भी दक्षिणमें दिगम्बर हुए भी होंगे, लेकिन जैसे महाराजा सम्प्रति, कुमारपाल, आदिने जिन मंदिरोंसे पृथ्वी भूषितकी तथा जगह २ जीव दया फैलाई, उस माफक कोई दिगम्बर राजा या गृहस्थ प्रभाविक हुआ मालुम नहीं होता है, वर्त्तमान कालमें भी श्वेताम्बर आम्नायके सम्प्रति राजा, तथा कुमारपाल राजाके बनाये हुए सैंकडो जिन मंदिर मौजुद हैं, तथा कई जगह जमीनमें से भी श्वेताम्बरप्रतिमाजी और मंदिर निकलते हैं, इस तरहसे श्वेताम्बरमत प्राचीन होनेका पुरावा पृथ्वी भी देती हे।

**दि०**—जमीनमेंसे दिगम्बर प्रतिमाभी कई जगह निकलती है, फिर दिगम्बर मत अर्वाचीन कैसे हो सकता है?।

**श्वे०**—दिगम्बर मतका भेद विक्रम संवत् ९३९ में हुआ उससे पहिलेकी दिगम्बर प्रतिमा कोइ जगह देखनेमें नहीं आती।

**दि०**—दिगम्बर मतके तीर्थ भी श्वेताम्बरोंसे अधिक है, जैसे कि सोनागिर सिद्धवट, पावागढ़ मुक्तागिर गजपंथा मांगीतुगी गोमठस्वामी आदि, इससे दीगम्बर मत प्राचीन सिद्ध होता है।

श्वे०-जो जो तीर्थ आप कहते हो उनकी प्राचीनता का संवत मतभेद होने के पहिले का कोई पता नहीं लगता, इससे मालुम होता है कि मुख्य २ तीर्थ जैसे शत्रुंजय, गिरनार, संमेतशिखर, आबु चंमापुरी, पावापुरी, राजगीरी, तारंगा आदि श्वेताम्बरों के कब्जे में होनेसे लोगोंने दूसरी जगह पर मंदिर बनवा कर अपना कब्जा रखा, उस जगह श्वेताम्बर ऐसा करना नहीं चाहते कि दिगम्बर भाइयों को तकलीफ पहुंचने के लीये खाली झगड़ा करें, परन्तु दिगम्बर भाई श्वेताम्बरतीर्थोंमें भी अपने हकका झगड़ा करके नुकसान करते है, जैसे कि मक्षीजी, अंतरिक्षजी आदि में है, सो यह इन्साफ की बात नहीं है।

दि०—क्या शत्रुंजय गीरनार, समेतशीखर आदि तीर्थ दिगम्बर के नहीं हैं ? जीससे कहते हो कि दिगम्बरने दूसरे तीर्थ मान लिये ?

श्वे०-शत्रुंजयादि तीर्थ दिगम्बर लोग माने इसके लिये श्वेताम्बर कब मना करते है ? परन्तु जो जो श्वेताम्बर के बनाये हुए मंदिर है, वहां पूजा वगैरह का झगड़ा करते है, सो ठीक नहीं,

दि०-दिगम्बर मंदिर भी तो इन तीर्थों में बने हुए है।

श्वे०-दिगम्बर मंदिर पीछे से बने हुए है, जैसे शत्रुंजय पर

आदीश्वर भगवान की टूंकके बाहर सैंकड़ों श्वेताम्बर जिन मंदिर है, वहां थोड़े ही वर्ष पहिले एक छोटा सा दिगम्बर मंदिर भी बनवाया है, वैसे ही गिरनारजी पर भी पहिली टूंक परके सब प्राचीन मंदिर श्वेताम्बर का है केवल ५० वर्ष अंदाज हुए एक दिगम्बर मंदिर एकतरफ बनवा लिया है, श्रीसमेतशीखर पर भी निर्वाण भूमिकाओं पर जो चरण पादुकाएं और छोटी २ देहरियां है वे सब श्वेताम्बरों की ही होने का लेख और उनपर किया हुआ आचार्य तथा श्रावकों के नाम हैं, अब श्वेताम्बर मत की प्राचीनता में क्या संदेह है?

**दि०**— दक्षिणकी तरफ तो दिगम्बर मत ही ज्यादा है, और वहां प्राचीन लेख तथा मंदिर मौजुद है।

**श्वे०**—दिगम्बर आचार्यने मुनिहठकरके व्यवच्छेद गये हुए जिनकल्प (जोकि वज्रऋषभनाराचसंघयण वाले पाल सके) कोई कोइ जगह फेरफार करके नग्न रहनेसे दूसरे देशों में शीतज्यादा पड़ने से सहन न हो सकने के कारण दक्षिण में ही ज्यादे विचरते रहनेसे दक्षिण के जैन प्राय:दिगम्बर होवे सो संभव है।

**दि०**—क्या दिगम्बर मुनि दक्षिणके सिवाय पूर्व आदि देशों मे नहीं विचरे है? जिससे ऐसा कहते हो कि दक्षिण में शीत

कम होनेसे उधर ही विचरे, देखिये पूर्व तथा मध्यप्रान्त मालवा, मारवाड़ आदि देशों में दिगम्बर श्रावकों के घर अबी भी मौजुद है।

श्वे०—दिगम्बर श्रावक मौजुद है इससे क्या हुआ, केवल उंची २ वातो खैंची, उसका परिणाम यह आया कि न साधु रहा और न साध्वी, केवल दोही संघ श्रावक और श्राविका रह गये। जो नया मत निकालता है, वही ऊंची उंची बातें वताता है, तवही वाह्याडम्बरसे भोले भाले लोग पक्षमें आते है, इससे साबित हुआ कि दिगम्बर मत पीछे से निकला श्वेताम्बर नही।

दि०—दो संघ क्यों कहते हो? कोई जगह दिगम्बर मुनि होते है; अगर एक भी मुनि होगा तो संघ में समझा जावेगा, इस लिये दो संघ कहना ठीक नही।

श्वे०—केवल कहने से काम नही वनता है, अगर मौजुद होवे तो वर्तमान काल में तो तमाम दुनिया में तलाश करने के लिये रेलवे आदिका वहुत उमदा साधन मौजुद है। कांय अपने गुरु की तलाश नही करते, दक्षिण वगैरह की यात्रा को गये हुए दिगम्बर भाई कहते है कि हम सर्वत्र फिरे परन्तु दिगम्बर मुनिके दर्शन कहीं भी न हुए।

दि०-काल दोषसे मुनिवृत्ति कोई भी धारण नही करसकते तो क्या हुआ, त्यागी ब्रह्मचारी आदि तो दिगम्बरों में भी है,

श्वे०—त्यागी ब्रह्मचारी आदि श्रावक श्रेणी में है, मुनि में नही, और इहां तो मुनि की बात चलती है "भगवान का शासन चतुर्विध संघसे पांचमें आरेके अन्त तक चलेगा" ऐसा जो शास्त्र का फरमान है, वह मुनि न होने से कैसे सच्चा होगा, इससे तो श्वेताम्बरमतका चतुर्विध संघ भगवान् महावीरसे आज तक अविछिन्न चला आता है, और पंचम कालके अंततक चलेगा,इसलिये श्वेताम्बर मतही प्राचीन है।

दि०—मुनि न रहें तो क्या हुआ इससे श्वेताम्बर मत प्राचीन नहीं हो सकता।

श्वे०—महावीर स्वामीसे लगाकर वर्त्तमानकाल तक श्वेताम्बरोंमें जितने गच्छ है उन गच्छोंकी पट्टावली बराबर मिलती है; परंतु दिगम्बरोंमें तो आचार्य मुनि रहे ही नहीं तो पट्टावली किस तरह मिला सकते हो।

दि०—भट्टारक लोग है उन्होंकी पट्टावली महावीरस्वामीसे मिलती है।

श्वे०—वस्त्र, द्रव्यादि परिग्रह धारी भट्टारकको साधु मानकर पट्टावली मिलावोगे, तो वस्त्र धारीको साधु माननेसे दि-

गम्बर मत ही नहीं कह सकते हो, इस वास्ते भट्टारकोंको पट्टावलीमें मिलाना अयुक्त है।

दि०—श्वेताम्बर मतकी प्राचीनताको जाहिर करने वाला कोई शिलालेख हो तो बताओ?।

श्वे०—मथुराके टेकरेमेंसे जिनप्रतिमा तथा शिलालेख निकले थे, जिसका तर्जुमा (उलथा) युरोपीयन विद्वानोंने संस्कृतमें तथा उनका तर्जुमा हिन्दीमें हमारे श्रीविजयानन्दसूरि (आत्माराम जी) ने अपने बनाए तत्त्व निर्णयप्रसाद नामा ग्रंथमें प्रसिद्धकर श्वेताम्बरगच्छादिकी प्राचीनता अच्छी तरहसे सिद्धकी है, इससे श्वेताम्बर धर्म ही तीर्थंकरों का कथन करा हुआ प्राचीन साबित होता है क्योंकि कल्पसूत्रकी पट्टावली शिलालेखसे मिलती है।

दि०—आपके मुनिभी तो प्रथम जंगलमें ही रहते थे, पीछेसे वस्तीमें रहने लग गये ऐसा कितनेक श्रावक लोग कहते हैं।

श्वे०—चतुर्थ कालमें भी मुनि उद्यान बगीचे आदि बाहरके स्थलमें ठहरते थे, अथवा उपाश्रय, पौषधशाला आदि धर्म स्थानोंमें भी ठहरते थे, इसका कुछ एकान्त नियम नहीं, अलबत्त एकान्त स्थलमें ही रहना मुनिको उचित है, हाल में भी श्वेताम्बर मुनि गृहस्थके घरके नजदीक एक दीवालके

अंतरवाले मकानमें नहीं ठहरते, त्यागीयोंके लिये वस्ती हो या जंगल हो सब जगह एकसा है, और मुनिको चार प्रकारकी वस्ती देना आपके रत्नकरंड श्रावकाचार की ११७वीं गाथामें लिखा है।

दि०—आप जिनकल्पी और स्थविरकल्पी किसको कहते हो? हमारे यहां तो समुदायमें रहे उनको स्थविरकल्पी कहते है, और जो अकेला विचरे, पहाडगुफा आदिमें रहके ध्यान करे, उनको जिनकल्पी कहते है, परन्तु वस्त्र दोनों नहीं रखते है।

श्वे०—जिनकल्पी उसको कहते हैं, जो पांच प्रकारकी तुलनाकर के एकल विहारी हो, जंगल गुफा आदिमें रहे, अथवा कोई भी एकान्त स्थलमें रहे, जिन नहीं परन्तु जिन जैसा आचार पालन करे, वस्त्र रक्खे या न रक्खे, उपकरणोंका नियम नहीं निश्चयकरके नवकल्पी विहार करे वे जिनकल्पी कहलाते हैं, अभी ऐसा संघयण न होनेके कारण जिनकल्प धारण नहीं कर सकते, और स्थविरकल्पी मुनि चौदह उपकरण रखते हैं, स्थविर यानि आचार्य, उपाध्याय, प्रवर्तक, आदि वृद्धों की निश्रा से रहे, गुरुओं के साथ मर्यादा पूर्वक रहे, वेही स्थविरकल्पी कहलाते हैं, स्थविरकल्पीको नग्न रहना मर्या-

दा रहित है, वस्ती अथवा उद्यानमें रहे परन्तु वस्त्र रहित नहीं, आप लोगोंने अनेकान्त कहते हुए भी एकान्त प्रवृत्ति कर ली, उत्सर्ग, अपवाद, द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव, को नहीं सोचा, इसीसे आपके दोही संघ रह गये, कोइ साधु नही देखनेमें आता, जैसे हाथीका बोझा वृषभ नहीं उठा सकता, वैसेही वज्रऋषभनाराच संघयण वालेकी क्रिया छेवटा संघयण वाला नहीं धारण कर सकता है।

दि०—उत्सर्ग, अपवाद, द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव तो दिगम्बर शास्त्रों में भी कहा है, परन्तु जैसे आपके मुनिको अधिक श्वेतवस्त्र धारण करनेसे श्वेताम्बर कहते हैं, वैसे हमारे यहां भी नग्न होनेसे मुनि को दिगम्बर कहे हैं, और आपके मुनि तो पीत वस्त्रभी रखते हैं।

श्वे०—श्वेताम्बर शब्दसे केवल श्वेतवस्त्र धारण करने वाले मुनिसे मतलब नही है, परन्तु श्वेतवस्त्र असली ( स्वाभाविक ) रंगका होता है, कोइ दूसरा रंग नही दिया जाता है, इसी तरह स्वाभाविक धर्म जो है, वही श्वेताम्बर प्राचीन धर्म कहा जाता है, मुनि को वस्त्र ज्यादे उज्जवल नहीं रखने चाहिये इस कारण गूगले रंगके वस्त्र रखना चाइए, पीले केशरी रंगके नहि,

दि०—बडे हर्षकी बात है कि आपसे मिलना हुआ, जिससे बहुत सी बातोंका खुलासा हो गया, परन्तु वासी भोजन विदलादि अभक्ष वस्तुओंका विचार श्वेताम्बरोंमें कम देखने में आता है, इसका खुलासा भी करें, क्या श्वेताम्बरीय शास्त्रोंमें इन सबोंको अभक्ष्य नही माना है ?

श्वे०—आपको किसने कहा कि श्वेताम्बर शास्त्रोंमें वासी भोजन, विदल, आचार, आदि को अभक्ष्य, अनंतकाय, सचित्त, नहीं मानते हैं, अभक्ष्य सचित्त आदिके विषयमें श्वेताम्बर शास्त्रोंमें जगह २ निषेध किया है, परन्तु श्वेताम्बरमें एक फिर्का मूर्ति नहीं मानने वाला है, वे प्राय: इस बातको नहीं मानते है, किन्तु वह श्वेताम्बर नही कहे जाते ।

दि०—ऐसा है ? तबतो भक्षाभक्षके विषयमें तो आप ओर हम एकही हैं, परन्तु आपके मुनि एकवक्त ही आहार न करके ज्यादे दफे आहार लेते है, और श्रावक एकासना करके बहुत सी दफे पानी पीते हैं, इसका क्या कारण है, ब्रती को तो आहार पानी एकही दफा करना चाहिये ।

श्वे०—इन बातोंका एकान्त नियम नही हैं कि एक वक्त ही आहार पानी करें तबही चारित्र रह सकता हैं, यह बात तपस्या के तल्लुक है, इसलिये मूल ब्रतोमें दूषण नही आता

चरण सित्तरी और करण सित्तरीके भेद जुदे २ हैं, एक वक्त भी आहार करें और दो वक्त भी करें, मुनिपनेमें कोई बाधा नही आती है, श्रावक एकासना करके ज्यादे वक्त पानी पीए तो कुछ हर्ज नही, क्योंकि एकासनेके पच्चखाण में तीन आहार का निषेध होकर दिनभरके वास्ते पानी का आहार खुल्ला रहता है, इसलिये अचित जल इच्छा मुजिब पीये तो कोई दूषण नही आता, अलबत्त एकलठा-णा कोइ रक्खे तो एकही बार आहार पानी करे, ज्यादा नहीं, परन्तु आपके साधु एकही वक्त आहार पानी करे ऐसा एकान्त ग्रहण करनेसे ही सर्व विरति चारित्र की प्रवृत्ति उठ गई, और आप लोग शोधका एकासना करके सचित्त पानी पीते हो, सो व्रत करके सचित्त पानी पीना अनुचित है, और एकासना करते वक्त थाली बजाई जाती है यह कहांतक उचित है ? सोचियेगा ।

दि०—थाली बजानेका मतलब तो यह है कि कोइ हिंसक मनु-ष्य तीर्यंचादिका शब्द सुनाई नहीं देवे, कोइ बंदुक वगै-रहकी आवाज या किसीके रोनेकी आवाज सुननेमें आवेतो अंतराय होनेके भयसे बजाइ जाती है ।

श्वे०—यह तो ऐसी बात हुई कि किसीका उंट खो जानेसे उसने

ऐसी मानता की कि जो उंट मिल जावे तो २००) रूपये का माल पांच ही रूपयेमें बेचडालुं, दैव योगसे उंट मिल गया तो मानी हुई बातका पश्चाताप हुआ, इससे एक युक्ति सोचकर उंटके गलेमें एक बिल्लीको बांधकर कहा कि उंट पांच रूपयेमें और बिल्ली एकसो पिच्चानबें रूपये में बेचना है, परन्तु एक दूसरेसे जुदा नहीं बेचना, इससे उसने समझ लिया कि अपने तो पूरी कीमत आवेगी और खरीदने वाला समझ जायगा कि उंटकी ही कीमत दी, इसी तरह यह थाली बजानेका मामला है सो विचारीयेगा कि कहां तक ठीक है ?

दि०—हमारेयहां थाली कितनेक बजाते है, कितनेक नही बजाते,

श्वे०—जो बजाते है वे भी तो दिगम्बर श्रावक ही है, फिर हमने क्या कहा,

दि०—बहुत सी बातोंका विचार करने योग्य है, परन्तु हमारे में कितनेकने केशर पुष्पादि जिन प्रतिमा को चढानेके सौगन लिये उनको क्या करना चाहिये तोडनेसे महापाप लगता है।

श्वे०—जिन आज्ञासे विरुद्ध कीगई प्रतिज्ञा प्रतिज्ञा नहीं कही जाती है, क्योंकि कुगुरुके उपदेशसे जिन प्रतिमाके

दर्शन पूजा न करनेकी सोगन ली, फिर कोई सद्‌गुरुके उपदेशसे समकितकी प्राप्ति हुई और सम्यक्त्व श्रद्धानके होनेसे प्रतिमाका मानना सत्य समझकर दर्शन पूजा करें, तो क्या वह पापी समझा जावेगा? कदापि नहीं, इसी तरह शास्त्रोक्त विधिसे पूजा भक्ति करनेमें कोइ दूषण नहीं, देखिये ! रोहाणियाचोरके बापने उसको महावीर स्वामी की देशना न सुननेका सोगन दिलायाथा, परन्तु उसके कानोमें महावीर स्वामीके चार वचन पडनेसे महावीरके पास जाकर दीक्षा लिया, और अन्तमें देवलोकमें गया।

दि०—आपने आज बहुत बातों का खुलाशा कर दिया परन्तु अपने २ बाप दादा जो धर्म पालते आये उसको कोई नहीं छोड़ता है।

श्वे०—ऐसा कहना ठीक नहीं, जो धर्म आगम प्रमाण और युक्ति युक्त हो वही स्वीकार करना बुद्धिमानों का काम है।

दि०—अच्छा, फिर आपसे मिलते रहेंगे, और भी वार्तालाप करते रहेंगे, दिगम्बर आम्नाय वालोंने कितनीक बातें एकान्त खींचली, इसीसे मुनिका होना व्यवच्छेद होगया, और छोटी २ बातों पर बहुत संकुचित विचार रखनेसे तेरह

पंथी, बीशपंथी आदि कई भेद हो गये, सो हमको तो पसंद नहीं, कितनीक बातें तो आपकी कही हुई मुझे जो पसंद आई इसिसे आपका हमारा अब हरहमेशके लिये संबंध बना ही रहेगा, और कई बातें होती रहेगी ।

श्वे०—आप जैसे सज्जन सच्ची बातको ग्रहण करेंगे तो इसमें परस्पर बाप दादेका धर्म नहीं पकड सकता स्याद्वाद जैन धर्म जैसा है वैसा ही मानना और उसमें प्रवृति करना ही कल्याण कारी है ।

दि०— जय जिनेन्द्र ।

श्वे०—जय जिनेन्द्र ।

( दोनों अपने २ स्थानको गये. )

॥ समाप्त ॥

पुस्तक मीलनेका पत्ता

श्रीचन्द्रसिंहसूरि जैन ग्रन्थमाला

ऑफीस

रामघाट जैनमन्दिर बनारस सिटी ।

# मुनि श्रीमोहनलालजी जैनग्रन्थमालाकी उदारता

इस ग्रन्थमालामें हेमहंसगणी विरचित पद्यात्मक साडेतीन हजार श्लोक प्रमाण पार्श्वनाथ महाकाव्य अल्प समयमें प्रगट होगा

इस ग्रन्थमाला में एक रूपीया डीपॉझीट भेजके स्थायी ग्राहक होवेंगे उन महाशयोको ग्रन्थमालाके तमाम ग्रन्थ अर्ध मूल्य से दिया जायगा, वे ग्रन्थ जीस जीस समय प्रगट होवेंगे उस समय ग्राहक महाशयकी सेवामें वी. पी. से भेजा जायगा, और ग्राहकमहाशयोको वे सब ग्रन्थ अवश्य लेने पडेंगे, तीन वर्ष पहिले ग्राहक लीस्टमें से नाम कमी कराने वाले ग्राहकोको डीपॉझीट रकम फेरत न दी जायगी, और भेजी हुई वी. पी. वापिस करने वाले ग्राहक महाशयो का भी डीपॉझीट रकम पर कुच्छ भी हक न रहेगा, एक दफे वीपी वापिस करने वाले अगर कोई भी ग्राहक फीरसे ग्राहक होना चाहे उन महाशयको दुवारा एक रूपीया डीपॉझीट भेज कर ग्राहकलिस्टमें अपना नाम दर्ज कराना पडेगा, डाक महसुल अलग लीया जायगा।

## उपहार

पर्युषण पर्वतक डीपॉझीट भेज कर जो महाशय ग्राहक होवेंगे उनको पूर्वोक्त पार्श्वनाथ महाकाव्य भेट दीया जायगा।

पी.डी. पण्डित, व्यवस्थापक "मुनिश्रीमोहनलालजी जैनग्रन्थमाला"

ठि० लाहौरीटोला संघत बनारस सिटी।

॥ श्री ॥

# गौतम पृच्छा

## धर्म अधर्म का फल

( जैन पत्र से उद्धृत )

अनुवादक

मुनी श्री यतीन्द्रविजय जी

प्रकाशक

सेठ सरूपचन्द हुकमाजी

जासेलगढ़वाले

—:o:—

कन्नूजी माठूमल एण्ड संज़ के

आर्ट (एलेक्ट्रिक) प्रिंटिंग वर्क्स देहली

में

बाबू धनपत सिंह भनसाली के प्रबन्ध से मुद्रित ।

द्वितीय बार ५००० ] सन १९१६ [ मूल्य भेट

मधु के बूँद। विषय में भटका, जीव गढ़े में गिरता है,
हाथी काल भटकता, नीचे मार्गों से भी घिरता है।
यह **संसार वृक्ष** है नश्वर, देखो मित्रों चित्र विचित्र,
धार्मिक संस्था की सहाय कर, संचित करलो पुन्य पवित्र।

——:०:——

सर्व महाशयों को उचित है कि धार्मिक संस्थाओं की
सहायता करें।

# धर्म और अधर्म का फल ।

---

## [ गौतम पृच्छा ]

—o—

नमिउण तित्थनाहं, जाणंतो तहा य गोयमो भयवं
अवुहाण बोहणत्थं, धम्माधम्मफलं पुच्छं ॥ १ ॥

भावार्थ-तीर्थनाथ सर्वज्ञ भगवान 'श्री महावीरस्वामी' को नमस्कार कर गौतमस्वामी जानते हुए भी भव्यजीवों के हितार्थ धर्म और अधर्म का फल इस प्रकार पूछते हैं।

१ प्रश्न-हे प्रभो ! किस कर्म से जीव नरक में जाते हैं

उत्तर-गौतम! जो जीव एकेन्द्रिय द्वेन्द्रिय आदि जीवों की हिंसा करते हैं, चुगलखोर

होते हैं, अदत्त ( विना दी हुई वस्तु ) ग्रहण करते हैं, परस्त्री गमन, चोरी, परानिन्दा, क्रोध, मान, माया और लोभ करते हैं, दुष्ट स्वभाव रखते हैं, असद्-वस्तुओं का व्यापार और साधु महात्माओं की निन्दा करते हैं, वे जीव मर कर नरक में जाते हैं, और 'सुभूमचक्रवर्ती' की तरह दुःख के भाजन बनते हैं।

२ प्रश्न--हे भगवन्! किस कर्म से जीव स्वर्ग में जाते हैं?

उत्तर-गौतम! जो जीव यथाशक्ति तपस्या, व्रत, नियम पालन करते हैं सरल स्वभाव रखते हैं, सब जीवों का भला चाहते

हैं, गुरु जनों के बचन पर विश्वास रखते हैं; और सबके साथ सदाचार से व्यवहार करते हैं वे, जीव मर कर स्वर्ग में जाते हैं। और आनन्द श्रावक, की तरह सुखी होते हैं।

३ प्रश्न--हे परमेश्वर ! किस कर्म से जीव तिर्यंच होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो जीव अपने स्वार्थ के वास्ते मित्रता रखते हैं और काम हो जाने के बाद मित्रता तोड़ देते हैं, मित्र के दोष निकालते हैं अथवा मित्र की निन्दा करते रहते हैं और असत्य कलंक देते हैं, मित्र के साथ भेदभाव रखते हैं, मित्रद्रोह और माया स्थानों को सेवन करते हैं वे जीव मर कर

तिर्यंच होते हैं और ' अशोकदत्तकुंवर ' की तरह तिर्यंच गति का अनुभव करते हैं

४ प्रश्न--हे जिनेश्वर ! किस कर्म से जीव मनुष्य होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो जीव सरलस्वभावी, निरहंकारी, क्रोधरहित और न्यायवान होते हैं, सुपात्र को दान देते हैं, साधुजनों की प्रशंसा किया करते हैं, और किसी के साथ द्वेषभाव नहीं रखते वे जीव मर कर मनुष्य होते हैं और सागरचन्द्र की तरह अनेक मानुष्यभव सम्बन्धि सुख लीलाओं के भोगने वाले होते हैं ।

५ प्रश्न--हे जगद्गुरु । किस कर्म से मनुष्य स्त्रीपने उत्पन्न होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो मनुष्य विशेष चपल स्वभाव रखते हैं, कदाग्रह किया करते हैं, मायावीस्वभाव रखते हैं, विश्वासघात करते हैं, लोगों को ठगना ही अपना कर्तव्य समझते हैं; वे मर कर स्त्रीपने उत्पन्न होते हैं और जन्मपर्यन्त पराधीनहो दुखी होते हैं।

६ प्रश्न—हे त्रिलोकीनाथ ! किस कर्म से स्त्री पुरुषपने उत्पन्न होती हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो स्त्री सन्तोष वाली, विनयवान, सरलचित्तवाली; और स्थिरस्वभाव (चित्त) वाली होती हैं, जो सत्यवचन बोलती हैं और कलह वगैरह नहीं करतीं वे मर कर पुरुष पने उत्पन्न होती हैं और अनेक सुखों को प्राप्त करती हैं।

७ प्रश्न--हे सर्वज्ञ ! किस कर्म से जीव नपुंसक होते हैं ?

उत्तर--जो पुरुष घोड़ा बकरा इत्यादि जानवरों को बधिया करते हैं, जानवरों के नाक कान आदि अवयवों को छेदन करते हैं, और जानवरों की वृत्ति छेद करते हैं वे परभव में नरकादि गतियों का अनुभव कर सर्वांग हीन ( नपुंसक ) होते हैं और 'गोत्रास' की तरह अनेक विटम्बना सहन करते हैं।

८ प्रश्न--हे निष्कारणबन्धो ! किस कर्म से जीव अल्पायु होते हैं।

उत्तर--गौतम ! जो पुरुष निर्दयपरिणामीहो जीवोंकी हिंसा करते हैं, परलोक को नहीं मानते

निन्दनीय कर्म्मोंका आचरण करते हैं, देव गुरु और धर्म्मकी अवहीलना (निन्दा) करते हैं वे अल्पायु बांधतेहैं अर्थात् कमआयु वाले होते हैं।

९ प्रश्न—हे कृपानिधे ! किस कर्म से जीव दीर्घायु होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जोजीवोंकी हिंसानहीं करते दया परिणाम रखते हैं, दानादि देकर लोगों को हर्षित करते हैं और देवगुरु धर्म की प्रशंसा करते हैं वे जीव दीर्घायु होते हैं।

१० प्रश्न--हे स्वयंबुद्ध ! किस कर्म से जीव भोग रहित होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो अपनी आत्मा से किसी को दान नहीं देते हैं और क्लेश से किसी को देने में आ गया हो तो पीछा लेने

की इच्छा करते हैं तथा दूसरा कोई दान देता हो उसको रोकने का प्रयत्न करते हैं वे जीव भोग समृद्धि रहित होते हैं और धनसार की तरह बहुत क्लेशों के पात्र बनते हैं।

११ प्रश्न--हे करुणानिधि ! किस कर्म से जीव भोगसमृद्धिवान् होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो जीव आसन, पट्टिका संथारिया, पादप्रौंछनक, कम्बल वस्त्र, पात्र आदि चारित्रोपकरण और शुद्धमान आहार पानी तथा रूप साधु अणगार को बहिराते हैं और हीन दीन दुःखियों को अनुकंपादान सहर्ष अर्पण करते हैं तथा जैनशासन की प्रभावना बढ़ाते हैं वे जीव भोगसमृद्धिवान् होते हैं।

१२ प्रश्न--हे दीनोद्धारक ! किस कर्म से

जीव सौभाग्यवान् होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो देवगुरु धर्म आदि का विनय करते हैं, कड़वे वचन नहीं बोलते, धर्म निन्दा और मर्मवचनों का परित्याग करते हैं वे जीव सर्वजनवल्लभ (सौभाग्यवान्) होते हैं।

१३ प्रश्न--हे भवानिस्तारक! किस कर्म से जीव दुर्भागी होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो निर्गुणी अहंकारी होते हैं, गुणवान और धैर्यवान-तपस्वियों की निंदा करते हैं, व्यभिचारी (विषयासक्त) होते हैं, जातिमद करते हैं, दूसरे जीवों को दुख में डालते हैं वे जीव सब के निन्दनीय (दुर्भागी) होते हैं।

१४ प्रश्न--हे परमज्ञानिन् ! किस कर्म से जीव बुद्धिमान होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो शास्त्रों का अभ्यास करते हैं और गुरुजनों के पास चिन्तवन करते हैं अथवा शास्त्र सुनते हैं, दूसरों को पढ़ाते हैं, पढ़ने वालों को सहायता देते हैं, धर्मोपदेश करते हैं वे जीव महा बुद्धिवान् होते है।

१५ प्रश्न--हे देवाधिदेव ! किस कर्म से जीव कुबुद्धिवान होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो तपस्वी, ज्ञानी, गुणवान, आदि की आशातना करते हैं, और ये क्या जानते हैं ? इस प्रकार जो मुख से बोलते हैं वे जीव लोक में निन्दनीय हो कुबुद्धि

वान होते हैं और दुर्बुद्धि की तरह कहीं आदर नहीं पाते।

१६ प्रश्न--हे जगज्जीवहितैषिन् ! किस कर्म से जीव पंडित होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो वृद्धों की सेवा करते हैं, पुण्य और पाप को जानते है, शास्त्र देव गुरु आदि की भक्ति करते हैं वे जीव मर कर पंडित होते हैं।

१७ प्रश्न--हे जगदार्त्तिविदान ! किस कर्म से जीव मूर्ख होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो ऐसा बोलते हैं कि-महाशयो ! चोरी करो, मांस खाओ, मदिरा पान करो, पढ़ने से क्या होता है, धर्म करने से कुछ फायदा नहीं होता, वे जीव भवांतर

में मूर्ख होते है और आम्रमित्र की तरह लोक में निन्दनीय होते हैं।

१८ प्रश्न–हे वीतराग ! किस कर्म से जीव धीर ( साहसिक ) होते हैं ?

उत्तर–गौतम ! जो सब जीवों को त्रास और भय से रहित करते हैं और दूसरों के पास भी किसी को भय नहीं दिखाते, दूसरों की पीड़ा निवारण करते हैं वे पुरुष अभयसिंह की तरह धीर (साहासिक) होते हैं।

१९ प्रश्न–हे जगजीवन ! किस कर्म से जीव डरपोक होते हैं ?

उत्तर—गौतम ! जो तीतर, कूकड़ा, लावा तोता, मैना, सूकर, मृग आदि जीवों को पींजरे में डाल कर रखते हैं और निरन्तर

जब जीवों को उच्चाट करते हैं वे पुरुष मर कर भीरुक डरपोक होते हैं और धनसिंह की तरह दुःख पाते हैं।

२० प्रश्न--हे कर्म विभंजन! किस कर्म से जीवों को विद्याएं निष्फल होती हैं ?

उत्तर—गौतम! जो पुरुष गुरु के पास विद्या और विज्ञान कपट से ग्रहण कर फिर गुरु को नहीं मानते और कोई पूछता है कि तुमने विद्याभ्यास किसके पास किया है उस वक्त वे गुरु का नाम छिपाते हैं अथवा विद्या गुरु की निन्दा करते रहते हैं वे विद्याओं से रहित होते हैं अर्थात् उन की विद्याएँ त्रिदंडिक की तरह निष्फल होती हैं।

२१ प्रश्न—हे पुरुषोत्तम ! किस कर्म से

विद्याएँ सफल होती हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो पुरुष गुरुजनों को मानते हैं और निष्कपटभाव से विनय पूर्वक गुरुजनों से विद्या ग्रहण करते हैं उनकी विद्याएँ सफल होती हैं और श्रेणिक की तरह शीघ्र विद्या संपन्न होजाते हैं।

२२ प्रश्न--हे जगवत्सल ! किस कर्म से लक्ष्मी नष्ट होती है ?

उत्तर--गौतम ! जो पुरुष दान करके अपने हृदय में विचार करते हैं कि मैंने दान नहीं दिया होता तो अच्छा था, इस प्रकार पश्चाताप करने वाले पुरुषों की लक्ष्मी थोड़े ही दिनों में नष्ट हो जाती है।

३२ प्रश्न--हे भवभयभंजन ! किस कर्मसे

लक्ष्मी मिलती है।

उत्तर-गौतम ! जो थोड़ा धन होने पर भी अपनी शक्ति प्रमाण से सुपात्र में दान देते हैं और उपदेश देकर दूसरों से दान दिलाते हैं उनको भवान्तर में बहुत लक्ष्मी मिलती है।

२४ प्रश्न-हे जगज्जीवतारक ! किस कर्म से लक्ष्मी स्थिर होती है ?

उत्तर-गौतम ! जो २ वस्तु अपने को अत्यन्त रुचिकर हो उस को साधुओं को भाव पूर्वक दे देते हैं किन्तु देकर पश्चाताप नहीं करते हैं उनके शालिभद्रकी तरह लक्ष्मी स्थिर होती है।

२५ प्रश्न-हे सर्वदार्शिन् ! किस कर्म से

पुत्र नहीं जीते है।

उत्तर--गौतम! पशु पक्षी और मनुष्यों के बच्चों का वियोग कराते हैं, अति पाप करते है उनके पुत्र नहीं उत्पन्न होते यदि हो भी जायें तो वे मर जाते हैं।

२६ प्रश्न--हे महामोहणो! किस कर्म से जीव पुत्रवान होते है?

उत्तर--गौतम! जो पुरुष परम दयालु होते हैं किसी का पुत्र वियोग नहीं कराते उन के बहुत भाग्यशाली पुत्र होते हैं।

२७ प्रश्न--हे स्वयं विभो! किस कर्म से जीव बहिरे होते हैं?

उतर—गौतम! जो पुरुष बिना हुए कहते हैं कि यह तो हमने सुना है और पराई निंदा

करते हैं दूसरों के दोष निकालते हैं वे मरकर बहिरे होते हैं।

२८ प्रश्न--हे वीर ! किस कर्म से जीव जन्मान्ध होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो बिना देखे कहते हैं कि हमने देखा है जो धर्म रहित होते हैं जो दूसरों के नेत्रों को बाधा पहुंचाते हैं वे मरकर जन्मान्ध होते हैं। और चोर मनुष्य की तरह दुःख पाते हैं।

२९ प्रश्न--हे धर्म चक्रधर ! किस कर्म से आहार नहीं पचता है ?

उत्तर--गौतम ! जो झूठा और फेंकने योग्य भात पानी साधुओं को बहिराते हैं उनके अपचा रोग होता है अर्थात् खाया हुआ हजम नहीं होता।

३० प्रश्न--हे भव्यकुमुदविकासक ! किस कर्म से कोढी होते हैं ?

उत्तर--गौत्तम ! जो शहत की मक्खियों के छत्ते को नष्ट करते हैं, आग लगाते हैं, प्राणियों और तिर्यंचों को डाम लगाते हैं, बगीचों का विनाश करते हे हरे दरख्तों को उखेड़ते हैं और काटते हैं, फूल फल व्यर्थ चूंटते हैं वे पुरुष मर कर 'गोसाल' की तरह कोढी होते हैं।

३१ प्रश्न--हे विश्वपुरन्दर ! किस कम से जीव कुबड़े होते हे।

उत्तर--गोतम ! जो बैल भैंसा गदहा ऊंट आदि जानवरों के ऊपर बहुत भार लाद कर दुःख देते हैं वे पुरुष मर कर धनदत्त

की तरह कुबड़े होते हैं।

३२ प्रश्न--हे धर्मनायक ! किस कर्म से जीव नीच गौत्र बांधते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो जाति कुल का मद करते है, जो उन्मत्त हो दूसरों की निन्दा और अपनी प्रशंसा करते है वे पुरुष नीच गौत्र कर्म उपार्जन करते हैं।

३३ प्रश्न--हे भारतभास्कर ! किस कर्म से जीव दास होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो जीवों का क्रय विक्रय करते हैं, जो कृतघ्नी (किये हुए उपकारों को भूलने वाले) होते हैं, वे पुरुष मर कर 'ब्रह्मदत्त' की तरह दास होते हैं।

३४ प्रश्न--हे प्रभुवर ! किस कर्म से जीव दरिद्र होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो विनय रहित, चारित्र और नियम हीन होते हैं, दान गुण से रहित है, मन से आर्त्तध्यान किया करते हैं, बचन से खोटे बचन बोलते हैं, काया से सावद्य [ हिंसा के ] काम करते हैं, वे पुरुष मर कर 'निष्पुण्यक' की तरह दरिद्र होते हैं।

२५ प्रश्न--हे व्यपगतकषाय ! किस कर्म से जीव इश्वर होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो दानी, विनयवान्, चारित गुण संपन्न, देशविरतिवन्त और उत्तम गुणों से सैकड़ों मनुष्यों में पूज्य होते हैं वे पुरुष 'पुण्यसार' की तरह महर्द्धिक और सब के ईश्वर (स्वामी) होते हैं।

२६ प्रश्न--हे कल्मषध्वंसिन् ! किस कम से

जीव रोगी होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो लोग विश्वासघात करते हैं, और मनः शुद्धि पूर्वक गुरू के पास आलोचना (दंड) नहीं लेते वे मर कर अनेक रोगों से पीड़ित होते हैं।

३७ प्रश्न--हे सच्चिदानन्द ! किस कम से जीव निरोगी होते हैं।

उत्तर--गौत्तम ! जो विश्वासी जीवों की रक्षा करते हैं और सब पापकर्मों की आलोचना शुद्ध दिल से लेते हैं वे पुरुष भवान्तर में निरोगी होते हैं और 'अहरणमल्ल' की तरह सुखी बनते हैं।

३८ प्रश्न.-हे निरंजन ! किस कर्म से जीव हीनांग होते हैं ?

उत्तर-गौतम ! जो धूर्तता से और हस्त लाघवता से कुंकुम कपूर मजीठ आदि मेल संभेल कर व्यापार करते हैं, खोटे तोल माप रखते हैं, वस्तु कम देते हैं और ज्यादा लेते है वे जीव भवान्तर में हीनांग होते हैं।

३९ प्रश्न-हे धर्मधराधव ! किस कर्म से जीव गूंगे होते हैं।

उत्तर-गौतम ! साधु, गुणी, ब्रह्मचारी पुरुषों के अवर्णवाद बोलते हैं वे पुरुष भवान्तर में गूंगे अथवा तोतले होते हैं।

४० प्रश्न-हे परमेश्वर । किस कर्म से जीव लूले होते हैं ?

उत्तर=गौतम । जो धर्माचार्यों को और तथारूप साधुओं की पैरादिक से आशातना

करते हैं वे पुरुष मर कर अग्निशर्मा की तरह भवान्तर में लूले होते हैं।

४१ प्रश्न—हे दीप्तांशुक ! किस कर्म से जीव अंगहीन होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो निर्दयता से वृषभ वगैरह के ऊपर भार लादकर फिराते हैं उनके अंगों को छेदते हैं मर्मस्थानों में चाबुक लगाते हैं वे पुरुष मर कर भवान्तर में कार्मणकी तरह लगड़े ( पांगुले ) होते हैं।

४२ प्रश्न--हे तीर्थपति ! किस कर्म से जीव स्वरूपवान होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो सरल स्वभाव वाले होते हैं, जिनका मन धर्म में लगा रहता है, जो जीवों की रक्षा और देव गुरु संघ आदि

की भक्ति करते हैं, वे पुरुष भवान्तर में स्व-रूपवान होते हैं।

४३ प्रश्न--हे जिनेन्द्र ! किस कर्म से जीव रूप विहीन होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो कुटिल स्वभाव के होते हैं. जिनको पाप कार्य अच्छे लगते हैं, जो जीव हिंसा करने में तत्पर रहते हैं और देव गुरु धर्म के ऊपर द्वेष रखते हैं, वे पुरुष मर कर कुरूपवान् (रूपरहित) होते हैं।

४४ प्रश्न-हे दिलरंजन ! किस कर्म से जीवों को बहुवेदना होती है ?

उत्तर-गौतम ! जो प्राणियों को लकड़ी रस्सी, तलवार, भाला आदि शस्त्र से पीड़ा देते हैं. यंत्र में जोड़ते हैं. वे पुरुष बहुत वेदना

पाते हैं और लोष्टक ( मृगालोडा ) की तरह महादुःखी होते हैं।

४५ प्रश्न--हे सर्वजनवल्लभ ! किस कर्म से जीव वेदना रहित होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो निगडबन्धनों से मरणभय और आपत्ति से प्राणियों को बचाते हैं वे पुरुष 'जिनदत्त' की तरह वेदनाओं से मुक्त हो कर सुखी होते हैं।

४६ प्रश्न--हे प्रवचनसरोवरहंस ! किस कर्म से जीव एकेन्द्रिय होते हैं ?

उत्तर—गौतम ! जो मोहनीयकर्म के तीव्र उदय से कुटुम्ब के ऊपर अत्यन्त मोह रखते हैं परिग्रह को अपनी आत्मा के समान जानते हैं और अज्ञान कार्यों में लहलीन रहते हैं

वे जीव एकेन्द्रियों में उत्पन्न हो कर बहुत काल पर्यन्त संसार में परिभ्रमण करते हैं।

४७ प्रश्न--हे मौनीन्द्राशिरोमणे ! किस कर्म से जीव दीर्घसंसारी होते हैं ?

उत्तर--गौतम ! जो जीव अजीव, पुण्य, पाप, धर्म; अधर्म; स्वर्ग; नरक; मोक्ष और ईश्वर को नहीं मानते हैं; और उन्मत्त हो अकृत्य किया करते हैं, वे पुरुष नास्तिक होने से दीर्घ संसारी होकर अनेक जन्म मरण संबन्धि दुःख देखते हैं।

४८ प्रश्न–हे अनन्तज्ञानधर ! किस कर्म से जीव अल्पसंसारी होते हैं ?

उत्तर–गौतम ! जो जीव अजीवादि पदार्थों को और धर्म अधर्मके शुभाशुभ फलको

मानते हैं और अकृत्यों को छोड़कर सदाचार में प्रवृत्त होते हैं वे पुरुष अल्पसंसारी होते हैं और जल्दी परमपद को पाते हैं।

४९ प्रश्न--हे परमसौख्यदायक ! किस कर्म से जीव संसार को पार होकर सिद्धपुर (मोक्ष) को जाते हैं?

उत्तर--गौतम ! जो निर्मल ज्ञान दर्शन और चरित्र को धारन कर निरतिचार चरित्र पालन करते हैं और उत्तरोत्तर चारित्र की खप करते हैं वे जीव 'अभयकुंवर' की तरह संसारसागर को तिर कर सिद्धपुर को जाते हैं और जन्म मरण आदि दुःखों से रहित हो परमानन्द सुख विलासी होते हैं।

## अन्तिम कथन

जं गोयमेण पुच्छं, तं कहियं जिणवरेण वीरेण
सव्वेहिं भावेहिं सया, धम्माधम्मफलं पयडं ॥

भावार्थ--गौतमस्वामी ने जो २ प्रश्न लोक हितार्थ पूछे उनके उत्तर जिनवर भगवान श्री महावीर स्वामीने शुभाऽशुभ फलपूर्वक प्रगट कहे। इसलिये हे महानुभावो ! धर्म और अधर्मका फल इस प्रकार जानकर धर्म मार्गमें प्रवृत्त हो जिससे कि मनुष्य जन्म सफल हो और अजरामर पदकी प्राप्ती हो।

ॐ शान्ति ! शान्ति !! शान्ति !!!

## ॥ अथ सिद्धपद स्तवनं ॥

श्री गौतम पृच्छा करे, विनय करी शीश नमाय प्रभु जी।
अविचल स्थानक में सुण्युं कृपा करी मोय बताय प्रभु जी ॥
शिवपुर नगर सोहामणुं ॥ १ ॥ ए आंकणी
आठ कर्म अलगां करी, सार्यां आतम काम हो। प्रभु० ॥
छुटा संसारमां दुःख थकी, तेने रहेवानुं किहां ठाम हो ॥ प्रभुजी० ॥शिव० ॥२॥
वीर कहे ऊर्ध्व लोकमां, सिद्ध शिला तणु ठाम हो गोतम।
स्वर्ग सर्वारथी ऊपरे, तेहनां बारे नाम हो ॥ गोत० ॥ शिव० ॥ ३ ॥
लाख पैंतालीस जोजना, लांबी पहोली जाण हो ॥ गोत० ॥
आठ जोजन जाडी बिचें, छेडे मंख पंख ज्यु जाण हो ॥ गोत० ॥शिव० ४ ॥

भोगे तदा ॥ ८ ॥

फाल्गुण में राजुल की पुकार ।

॥ दोहा ॥

फागुण होरी का समय, घर २ कुंकुम रंग ।
तुमने रंग सुरंग से, कर लिया रंग कुरंग ॥

॥ छंद ॥

करलिया रंग कुरंग प्यारे सोच दिल में क्या करी । सुन शोर सब हैवान का बयाबान में दिक्षाधरी । तजदिये छप्पन कोड़ि जादों और बलिभद्दर हरी । अब दोष किसकूं दीजिये मैं आन तेरे बस परी ॥

जवाब नेमिनाथजी का ।

॥ दोहा ॥

सब बस में तक़दीर के, जितनी जीवन जात ।
चौरासी लख जोनि में, तनहा कोई न साथ ॥

॥ छंद ॥

जावे न कोई साथ मेरे जब गया आदम निकल । मादर पिदर फ़र्ज़न्द सब अफ़सोस से होंगे विकल । पिछले करम ईंधन जलाकर मोह की फूंकूं शकल । फिर जगत में आऊं नहीं मुक्ति के सुख भोगूं अटल ॥ ६ ॥

चैत्र में राजुल की पुकार ।

॥ दोहा ॥

चैत महीना मद चढ़े, बढ़े इश्क की बेल ।
कली कली भौंरे फिरें, जोबन चढ़े चमेल ॥

॥ छंद ॥

जोबन चढ़ावन बेलकूं सरसब्ज़ सब जंगल हुवा । कहीं नाचते हैं मोर मैना साधुजन देते दुवा । हो सनम् मत कर फनम् मैंने तुम्हारा क्या लिया । सुनके अरज मनमें लरज तुम बिन मेरा लानत जिया ॥

## जवाब नेमिनाथजी का।

॥ दोहा ॥

धर्म बिना लानत जिया, मनुष्य जन्म दुशवार।
कुल धन जोबन कामिनी, मिलैं न अच्छे यार॥

॥ छंद ॥

अब सब मिले हमकूं भले देखे मज़े हमने अजब। मरते वक़्त बैठे रहैं यह है बड़ा भारी ग़ज़ब। जब मर गये तब यों कहैं फुंकले तो भोजन खायं सब। यह जान छोड़े यार मैं लागा इशक़ मुक्ति से अब॥ १०॥

## बैशाख में राजुल की पुकार।

॥ दोहा ॥

लगते मास बैसाख के, मुक्ति भलोया नाथ।
वह सौकण मेरी आँख में, खटकत है दिनरात॥

॥ छंद ॥

हमकूं कहां सुख कंत सौकन मुक्ति ने जादू

किया । तुम लगे उसके इश्क में हमकूं दुहागन करादिया ॥ तुम से अगर पहली मिलूं मुख पीट कर फाड़ूँ हिया । ज्यौं फेर घर खोवै नहीं भुगतै तुरत अपना किया ॥

## जवाब श्री नेमिनाथ जी का ।

॥ दोहा ॥

अपनी करनी आपही, भुगती सदहा बार ।
जो जो दुख संसार में, कहत न पाऊँ पार ॥

॥ छंद ॥

पावै न दुख का पार जग में काल चक्र महाबली । षट खंड के चक्री मरे आदीश रघुपति हरि हली । जब मरगये ऐसे पुरुष मेरी तुम्हारी क्या चली । अब ला सबर तू दुख न कर आई घड़ी सुख की भली ॥ ११ ॥

## जेठ में राजुल की पुकार ।

॥ दोहा ॥

जेठ धूप अति से पड़े, सूखे सरवर नीर ।
ग्रामों बचै लूआँ चलैं, लगैं अगन के तीर ॥

॥ छंद ॥

लगैं अगन के तीर तेरा तन बदन कोमल कली । पड़गये छाले पैर में सूखा बदन रौनक टली ॥ हो सजन मत कर तजन देके दरस मुझकूं छली । विधना लिखी सो हो चुकी अब काढ़ पिया सुखकी गली ॥

## जवाब नेमिनाथ जी का ।

॥ दोहा ॥

गली भली जिन धर्म में, हैं पांचों पद सार ।
इस बिन मुक्ति न पाइये, जपो मंत्र नवकार ॥

॥ छंद ॥

पावे भगत का पार वाही जो समझ कारज

करे। यह सुन सजन का बचन राजुल सोच यों मन में धरे॥ कीजे जतन् जिये वतन् यह नर तन नाहक चला। जाओरी सखी मत हो दुखी रहियो सुखी सजनी भला॥ १२॥

॥ छंद ॥

माता पिता दुख मत करो तुमने जन्म मुझकूं दिया।
करमों का साथी कौन है उत्तम छिमा सबसे किया॥
तोड़ गेरे हार कंगन शिव तिलक मोती लड़ी।
यह हाल दुलहन का निरख ग़श खाय कर माता पड़ी॥ १५॥

रोवें सहेली संग की हाहा करें दुख में भरी।
गुलशन चमन कुमला गये राजुल मती दिक्षा भरी। इस भांति राजुल नेम के संग हो बैरागन बन बसी। कुर्बान उसके शील कूं कीनी नहीं मग में हंसी॥ १४॥

है वतन दिल्ली के कनै जमना किनारे स्यादरा । उसमें रहे भूधर यति उन भेष जैनी का धरा । उसने मुझे फरज़ंद के मानिंद खुद चेला करा । करके रहम बख्शा फहम मेरा नाम नैनानंद धरा ॥ १५ ॥

मैने जु बारहमासराजुल नेमिका वर्णन किया ।
ज्यों लेचलै चैंटी कणाकको इस तरह मैं पूराकिया॥
यह साल अब दरहाल है उन्नीस से सोलह सही ।
वैसाख लगते अष्टमी मनकी गरज पूराहुई ॥१६॥

# समाप्तम् ।

# ॥चौमासा श्री नेमिनाथजी॥

छाई घटा गगन में कारी। राजुल कूं विरह दुःख भारी॥ टेक॥ चौमासा लगा रस भीना। अलि आषाढ़ रंग महीना। चारों तरफ से बादल पीना। बिजली ने चमकना कीना। दिल होत धड़कता सीना। मैं अबला सखी पति हीना। उड़ाना। सररररर चलत मसीर। थररररर करत सरीर। डररररर डरत समीर। अलि कैसी तदबीर बुरी तक्कदीर। पिया बिन प्यारी राजुल कूं बिरह दुःख भारी॥ रा०॥१॥ श्रावन में श्याम घनघोर। भर जोर बोलते मोर। दादुर मिल करते दोर। पिऊ पिऊ पपैया मोर। झड़ लगो बूंद झकजोर। बिच चमके दामिनी कोर। । उड़ाना। खडडडडड खघन माला। तडडडडड जल परनाला। अडडडडड नाला खाला।

मैं दुःखी हुई बेहाल हिये मैं साल । हुई जल
धारी ॥ रा० ॥ २ ॥ भाद्रव में पवन प्रवीना ।
बादल में धनुष रंगीना । जंगल में नदी स्वर
भीणा । ज्यूं बाजे मनोहर बीणा । अब ऐसे
कहो क्या जीना । पीतम ने मुझे दुःख दीना ।
। उड़ाना । यूं बिलपत मुख मुरझाई । सखियन
मिल दोड़ जगाई । यूं बिलखत बचन सुनाई ।
सखी देखो पिया की रीत तोड़ के प्रीत । गये
गिरनारी ॥ रा० ॥ ३ ॥ आश्विन में जरा नहीं
धीर । यादुचंद भये बेपीर । उठचली नेम के तीर ।
काटन कूं कर्म जंजीर । प्रीतम से लियो अक
सीर । व्रत संजम समकित हीर । उडाना । शिव
राजुल नेम सिधाये । इन्द्रादिक जश गुण गाये
भविजन मिल शीस नवाये । मुनि कहै कपूरा
चंद प्रेम से छंद । जाऊं बलिहारी ॥ रा० ॥ ४ ॥

॥ नेमिनाथ जीका चौमासा समाप्तम् ॥